# झगड़े वाली किताब



शार्लोट ज़ोलोटोव

चित्र: अर्नोल्ड लोबेल



# झगड़े वाली किताब

शार्लोट ज़ोलोटोव

चित्र: अर्नोल्ड लोबेल





वो एक बरसाती स्याह सुबह थी, और मिस्टर जेम्स कार्यालय के लिए निकलते समय मिसेज़ जेम्स से गुड-बाई कहना भूल गए थे.

मिसेज़ जेम्स को इस वजह से काफी गुस्सा आया और बारिश ने दिन को और भी धुंधला बना दिया. इसलिए, जब जोनाथन जेम्स नाश्ते के लिए नीचे आया, तो वो उसके साथ तीखी नोकझोंक करने लगीं. "अरे यह तो बताओ!" उन्होंने कहा. "तुमने आज वो शर्ट दोबारा क्यों पहनी? वो तो गंदी है!"









जोनाथन को शर्ट साफ लग रही थी, और उसे वो अपने साथ अन्याय लगा. इस वजह से और क्योंकि बारिश ने दिन को वैसे ही इतना ख़राब बना दिया था, इसलिए जब सैली जेम्स, नाश्ते के लिए नीचे आई तो जोनाथन ने उसे फटकारना शुरू कर दिया.

"तुम कभी भी समय पर नहीं आती हो?" उसने कहा. "तुम्हें निश्चित रूप से स्कूल जाने में देर होगी."

घड़ी में आठ-पंद्रह बज रहे थे, यही वो समय था जब सैली सामान्यतः नीचे आती थी. इसलिए उसे जोनाथन की फटकार पूरी तरह से अनुचित लगी. इस वजह से और क्योंकि बारिश ने वैसे ही दिन को इतना उदास बना दिया, इसलिए जब सैली स्कूल पहुंची और वो अपनी सबसे अच्छी दोस्त, मार्जोरी से हॉल में मिली तो उसने उसे देखा और कहा, "तुम्हें वो भयानक रेनकोट कहां से मिला? वो तो किसी लड़के का लग रहा है."







मार्जोरी, ने सोचा था कि उसका रेनकोट पीले रंग के अच्छे शेड का था. उसे सैली की टिप्पिणी बहुत अप्रिय लगी. और इस वजह से और क्योंकि बारिश ने वैसे भी दिन को इतना धुंधला बना दिया था, जब वो स्कूल से घर आई और उसने पाया कि उसका छोटा भाई उसकी गुड़िया के साथ खेल रहा था तो उसने कहा. "मुझे ऐसे भाई की ज़रूरत नहीं है जो गुड़ियों से खेले?"





एडी, उसका छोटा भाई, हमेशा अपनी बहन की गुड़ियों के साथ खेलता था और उसकी बहन ने उसका पहले कभी बुरा नहीं माना था इसलिए एडी को अपनी बहन की बात निर्दयी लगी. उसके कारण और चूँकि वो बारिश में खेलने के लिए बाहर नहीं जा सकता था, एडी अपने कमरे में गया और उसने अपने कुत्ते को अपने बिस्तर से हटा दिया, जहाँ पर कुत्ता सो रहा था.



लेकिन कुत्ते को बारिश की कोई परवाह नहीं थी. उसने सोचा कि एडी खेल रहा था इसलिए उसने अपने आगे के पंजे नीचे रखे और पिछले पंजे ऊपर उठाए और फिर अपनी पूँछ हिलाने लगा.







कुत्ता एडी पर झपटा और वे तब तक एक साथ कुश्ती लड़ते रहे जब तक कि कुत्ता जीत नहीं गया और एडी की छाती पर बैठ गया और उसने एडी के चेहरे को चाटना शुरू किया.





इससे एडी को गुदगुदी हुई और उसे हंसी आ गई. अब वो इतनी जोर से हंस रहा था कि जब मार्जोरी अपने गणित के होमवर्क के लिए एक पेंसिल की तलाश में आई, तो उसने उसे अपनी सर्वश्रेष्ठ पेंसिल और नई रबर दे दी.

मार्जोरी इतनी आभारी हुई कि वो मुस्कुराने से खुद को रोक नहीं पाई, "बहुत-बहुत धन्यवाद," वो कमरे से बाहर निकली. लेकिन वो फिर से वापिस आई.

"तुम सच में मेरे अच्छे भाई हो," उसने कहा.





मार्जोरी को वो कागज नहीं मिला जिस पर उसने समस्याओं की नकल की थी, इसलिए उसे प्राप्त करने के लिए उसने सैली को फोन किया. वो पूरी तरह भूल गई थी कि वो उससे नाराज़ थी.

"हैलो, सैली?" उसने कहा, और वो इतनी मिलनसारी से बात कर रही थी कि सैली को दुःख हुआ कि उसने रेनकोट के बारे में ऐसी बेहूदा बात कही थी. उसने मार्जोरी को होमवर्क दिया और कहा, "वो रेनकोट वास्तव में इतना बुरा नहीं था. तुम्हें जल्द ही उसकी आदत पड़ जाएगी," फिर उसने बेहतर महसूस करते हुए फोन रख दिया और गुनगुनाते हुए ऊपर की ओर भाग गई.







सीढ़ी के ऊपर वो जोनाथन से मिली. "हेलो जॉनी," उसने कहा. "सुबह मुझे बिल्कुल भी देर नहीं हुई थी." और वो उसकी ओर इतनी प्रसन्नता से मुस्कुराई कि जोनाथन ने कहा, "मैं तो बस तुम्हें चिढ़ा रहा था."

"चलो ठीक है," सैली ने कहा.





तभी मिसेज़ जेम्स हॉल में आईं. जोनाथन ने कहा. "मैं इसे आज रात निश्चित रूप से अपनी शर्ट को लांड्री में रख दूँगा, माँ." उससे मिसेज़ जेम्स इतनी प्रसन्न हुईं कि उन्हें याद आया कि उन्होंने कहा था, "ठीक है, बेटा मैं इतनी बारिश में किसी भी हाल में आज कपड़े नहीं धो सकती थी. इसलिए अब धुलाई का काम कल ही होगा."







करीब पांच बजे सूरज निकल आया. सब कुछ चमकीला और साफ-सुथरा लग रहा था और पक्षी चहचहाने लगे थे.



जैसे ही मिस्टर जेम्स घर आये, उन्होंने ऊपर जाने से पहले मिसेज़ जेम्स को शानदार गर्मजोशी से अपने गले लगाया.

अंत